whom VENKATASUBBIAH severely criticises First, Dhanamjaya was a householder He has not at all mentioned his ascetic line much less his ascetic predecessors, so he cannot be a pontifical predecessor of Vādirāja, secondly, nowhere in his works has Dhanamjaya given his name as Hemasena, and lastly, if at all Vidyā-Dhanamjaya is a proper name (for, it could be read as well *vidyādhanam jayapadam visadam dadhāno*), the term *vidyā* only distinguishes Hemasena from some other Dhanamjaya who flourished earlier Or if Dhanamjaya is taken as Arjuna, then Hemasena is Vidyā-Dhanamjaya So this identification and consequently the dates assigned to him, namely, 960-1000 A D cannot be accepted

HISTORIANS OF LITERATURE ETC ON DHANAMJAYA —More or less led by the studies of PATHAK, BHANDARKAR and others that the historians of literature have given details about Dhanamjaya and his *DS* M WINTERNITZ (*HIL*, Vol III, German ed, p 75, Leipzig 1922, English Translation, pp 82-3, Varanasi 1963) takes it for granted that Dhanamjaya wrote under the pen-name of Śrutakīrti between 1123-1140 He puts him earlier than Kavirāja whose patron was Kāmadeva of the Kādamba family (1182-97) He is to be distinguished from Kavirāja mentioned by Vāmana in his *Kāvyālamkāravṛtti*, 4, 1, 10 A B KEITH (*A History of Sanskrit Literature*, p 137, Oxford University Press 1948) says that 'apparently the Jaina writer Dhanamjaya, perhaps called Śrutakīrti, a Digambara, wrote between 1123 and 1140 ' Then comes 'Kavirāja styled also Sūri or Pandita, whose real name was perhaps Mādhava Bhatta and whose patron, as he describes in details, was Kāmadeva, probably the Kādamba king (1182-97)' M KRISHNAMACHARIAR (*History of Classical Sanskrit Literature*, pp 169 f, 187 f, Madras 1937) places Dhanamjaya in the 9-10th century A D and Kavirāja in the latter part of the 12th century A D Among other sources, some of which are already referred to above, the following may also be consulted Introduction to the ed of the *Nāmamālā*, Varanasi 1950, N PREMI *Jaina Sāhitya aura Itihāsa*, pp 108ff, Bombay 1956, V GAIROLA *Samskṛta Sāhityakā-Itihāsa*, pp 350-51, Varanasi 1960

The Bhāratīya Jñānapītha has carved a name for itself in the academic life of our country by instituting a Literary Award of Rupees One Lakh every year to the best creative work in modern Indian languages of the period It is an achievement in itself that an integrated assessment of the contributions to modern Indian literature is made in this manner by eminent men of letters The Jñānapītha has, likewise, devoted its resources for the study and publication of the neglected branches of Indian literature in Sanskrit, Prākrit, Apabhramsa, Tamil, Kannada, Old-Hindi, etc with the result that nearly sixty works, most of them either rare or published for the first time, have seen the light of day The editorial standard of these publications is appreciated in the world of scholarship The Jñānapītha has also published nearly 300 Hindi books in its Lokodaya Granthamālā

The *Dvisamdhāna-mahākāvya* of Dhanamjaya is one of the earliest available and important *dvisamdhāna* poems in Sanskrit literature It presents the stories of the *Rāmāyana* and the *Mahābhārata* simultaneously in the sense that each verse has double meaning, one connected with the story of the *Rāmāyana* and the other with that of the *Mahābhārata* It is a significant illustration of the richness and interpretative potentiality of Sanskrit language A good edition ot it along with an exhaustive Sanskrit commentary was an urgent desideratum

We record our sense of gratitude to Shriman SHANTI PRASADAJI, the Founder-Trustee of the Jñānapītha It is due to his philanthropic instincts and pious generosity that such works are being published by the Jñānapītha Words are inadequate to appreciate the enlightened patience with which our President, Smt Rama Jain, piloted the publication of this Kāvya Our thanks are due to Prof KHUSHAL CHANDRA GORAWALA who has edited this Kāvya for the Mūrtidevī Granthamālā.

Kolhapur, H L JAIN
26-1-1970 A N UPADHYE

# प्रधान सम्पादकीय

## संस्कृत भाषा का अर्थ-सामर्थ्य

संस्कृत भाषामें ऐसी उर्वरा सामर्थ्य है कि उसमें एक उक्ति एकसे अधिक अर्थों को व्यक्त करती है। सर्वप्रथम एक ही शब्द, चाहे वह क्रिया हो या संज्ञा, विभिन्न अर्थ रखता है जिसका सही निश्चय सन्दर्भके अनुसार किया जा सकता है। इस प्रकारके पद संस्कृत कोशोंमें, जिन्हें अनेकार्थ या नानार्थकोश कहा जाता है, संगृहीत हैं। दूसरे एक दीर्घ समस्त पद अक्षरोंके विभिन्न प्रकारसे वर्गीकृत वियोजित होनेपर भिन्न शब्दो और भिन्न अर्थोको प्रकट करते हैं। तीसरे, एक एक संयुक्त पदकी विभिन्न प्रकारसे व्याख्या की जा सकती है और संयोजित शब्दों के सम्बन्धके अनुसार उनका अर्थ बदल जाता है।

संस्कृत कवियोके निर्माणमें यह अनिवार्य उपस्करण था कि उन्हें शब्दकोश तथा व्याकरणके सूत्र कण्ठस्थ होने चाहिए। इस प्रकारसे दक्ष कवि ( विदग्ध कवि ) संस्कृतकी इस प्रकृतिका लाभ सहज ही ले सकता था। यह प्रवृत्ति उतनी ही पुरानी है जितना संस्कृतका उपयोग। जैसे 'इन्द्रशत्रु' इस समस्त पदमें स्वरचिह्न कैसे और क्यो सही सम्बन्ध अभिव्यक्त करते हैं। संस्कृतके इस पक्षने दोहरी अर्थवत्ता या श्लेषको तथा घुमावदार कथन या वक्रोक्तिको जन्म दिया जो काव्यालंकरण माने जाते थे जब मितव्ययिता और प्रभावकारी ढंगसे सुबन्धु और बाण जैसे नैसर्गिक प्रतिभाशाली कवियो द्वारा उपयोग किये गये।

सविशेष रूपसे दक्षता प्राप्त प्रतिभा तथा कतिपय कवियोंके श्रमपूर्ण प्रयत्नोंने संस्कृतके इस लचीले-पनको बेहिसाब हद तक विकृत किया है जिसका परिणाम संधान काव्योंमें स्पष्ट रूपसे देखा जाता है। राघवपाण्डवीय ( १.३७-८, काव्यमाला, ६२, बम्बई १८९७ ) में कविराजने ठीक ही कहा है—

> प्राय प्रकरणैक्येन विशेषण-विशेष्ययो ।
> परिवृत्त्या क्वचित्तद्वदुपमानोपमानयो ॥
> क्वचित्पदैश्च नानार्थै क्वचिद्वक्रोक्तिभङ्गिभि ।
> विधास्यते मया काव्य श्रीरामायणभारतम् ॥

प्राप्त विवरणसे पता चलता है कि जब अकबर १५९२ ई० में कश्मीर जाते हुए लाहौर रुके तो उनके आमन्त्रण पर जिनचन्द्र सूरि उनकी विद्वत्सभामें गये। वहाँ उनके एक शिष्य समयसुन्दरने उनके द्वारा बनायी गयी एक कृति ( अष्टलक्षार्थी ग्रन्थ ) को बादशाहके सामने पढा। यह अष्टलक्षी थी। उन्होंने बादशाहको स्पष्ट किया कि इसमें तीन साधारण संस्कृत शब्दोंका एक वाक्य है—'राजानो ददते सौख्यम्' जिसकी व्याख्या आठ लाख प्रकारसे की जा सकती है। यह कृति प्राप्य है तथा मुद्रित और प्रकाशित हो चुकी है ( देखें भानुचन्द्रचरित, प्रस्तावना, पृष्ठ १३, सम्पा०.एम० डी० देसाई, सिन्घी जैन सीरीज, संख्या १५, बम्बई १९४१ )। सौ अर्थ देनेवाले एक पद्य, जिन्हें शतार्थी कहा जाता है, के उदाहरण उपलब्ध है, उदाहरणके रूपमें सोमप्रभ रचितको लिया जा सकता है (ई० ११७७-७९, एम० विन्टरनित्ज, हिस्टरी ऑव इण्डियन लिटरेचर, भाग २ पृष्ठ ५७३, तथा एच० डी० वेलणकर, जिनरत्नकोश, पूना १९४४, पृष्ठ ३७१)।

## संधान काव्य

१—हेमचन्द्र ( १०८९-११७२ ई० ), जिनके द्वयाश्रय काव्य संस्कृत तथा प्राकृत दोनोंमें सुविदित हैं, ने एक सप्तसन्धान काव्य रचा बताते है ( देखें जि० को० पृष्ठ ४१६ ), किन्तु अभी तक यह प्रकाशमें नहीं आया। इसी नामका एक और काव्य मेघविजयगणि (१७०३ ई०) द्वारा लिखित है। यह नौ सर्गों का एक संक्षिप्त काव्य है। इसके प्रत्येक श्लोकसे सात अर्थ निकलते है पाँच तीर्थंकरोंके तथा राम और कृष्ण

विषयक। यह जैन विविध साहित्य शास्त्रमाला ३, बनारस १९१७ में प्रकाशित है। २—कवि शान्तिराज कृत स्वोपज्ञ टीका सहित पचसधान काव्य उपलब्ध है। जैन मठ कारकल ( सा० क० ) में इसकी दो पाण्डुलिपियाँ उपलब्ध बतायी जाती हैं। अब तक यह प्रकाशित नही हुआ है ( देखें, कन्नड प्रान्तीय ताड-पत्रीय ग्रन्थसूत्री, बनारस १९४८, पृष्ठ २९१ )। ३—चिदम्बर कृत राघव-पाण्डवीय-यादवीय ( विन्टरनित्ज हि० इ० लि० भाग ३, आई, पृष्ठ ८३ ) त्रिसन्धान काव्य है, प्रत्येक पद्यसे तीन अर्थ निकलते है—एक रामायण से सम्बन्धित, दूसरा महाभारत तथा तीसरा भागवतपुराणसे सम्बन्धित।

## द्विसन्धानकी विशेष लोकप्रियता

द्विसन्धान पद्धति अपेक्षाकृत अधिक प्रचलित है और इसके कुछ नमूने हमारे समक्ष है। (१) नेमिनाथचरित एक साथ ऋषभ और नेमि जिनकी जीवनीको व्यक्त करनेवाला एक सस्कृत द्विसन्धानकाव्य है। धार नरेश भोजके समय १०३३ में द्रोणाचार्यके शिष्य सूराचार्यने इसकी रचना की थी ( देखें जि० को० पृ० २१६ )। (२) रामपालचरित काव्य सन्ध्याकरनन्दिने रचा है। इसके प्रत्येक पद्यके दो अर्थ हैं एक नायक नामसे सम्बन्धित, दूसरा राजा रामपालसे सम्बन्धित, जो ग्यारहवी शताब्दीमें बगालके शासक थे ( विन्टरनित्ज, हि० इ० लि० भाग तीन, खण्ड १, पृष्ठ ८२ )। (३) नाभेय-नेमिकाव्य ( ईसवी बारहवी शतीका प्रारम्भ अनुमानित ) स्वोपज्ञ टीका युक्त एक द्विसन्धान काव्य है। इसके लेखक मुनिचन्द्र सूरिके प्रशिष्य तथा अजितदेव सूरिके शिष्य हेमचन्द्र सूरि हैं। कवि श्रीपालने, जो सिद्धराज तथा कुमारपाल राजाओंके समकालीन थे, इस रचनाको सशोधित किया था। इसमें ऋषभ तथा नेमि जिनके चरित्रका वर्णन है। (४) सूरि या पण्डित नामसे ज्ञात कविराज, जिनका सही नाम सम्भवतया माधव भट्ट था, कृत राघव-पाण्डवीय एक द्विसन्धान काव्य है। यह एक साथ रामायण तथा महाभारतकी कथा कहते हैं। जयन्तीपुरके कदम्बवशीय नरेश कामदेव ( ११८३-९७ ई० ) उनके आश्रयदाता थे, जिनकी उन्होंने खुलकर प्रशसा की ( १ १३ )। उन्होने उनकी तुलना धाराके मुज ( ९७३-९५ ई० ) से की है। उनका समय ईसाकी बारहवी शतीका अन्तिम चरण माना जा सकता है। (५) हरदत्त जिनका समय निश्चित नही है, ने राघव नैषधीयकी इस प्रकारकी पद्य रचना की है कि प्रत्येक पदके दो अर्थ हैं—एक रामसे सम्बन्धित, दूसरा नलसे सम्बन्धित। इस प्रकारकी कुछ और भी रचनाएँ है। (६) वेंकटाध्वरिन् कृत यादवराघवीय रामकी कथा कहती है, किन्तु उलटा पढनेपर कृष्ण कथा कहती है। (७) पार्वती रुक्मिणीयमें दो विवाहोंकी कहानी है—एक शिव और पार्वतीकी तथा दूसरी कृष्ण और रुक्मिणीकी ( विंटरनित्ज, हि० इ० लि० भाग ३, आई, पृष्ठ ८३ )।

## धनंजय कृत द्विसन्धान

१—पाण्डुलिपियाँ तथा टीकाएँ—धनजयकृत द्विसन्धानम् ( द्विस० ) द्विसन्धानकाव्य अथवा राघव-पाण्डवीय ( रा० पा० ) यदि उपलब्ध सर्वाधिक प्राचीन द्विसन्धान न भी माना जाये तो भी प्राचीनोंमें से एक अवश्य है। धनजयके समय तक यह ( द्विसन्धान ) नाम पर्याप्त प्रचलित हो चुका होगा। इसकी पाण्डुलिपियाँ पर्याप्त मात्रामें उपलब्ध हैं ( जि० को० पृ० १८५, क० ता० ग्र० पृ० १२१-२ ) इसकी कतिपय टीकाओं का भी पता चलता है।

१—विनयचन्द्रके प्रशिष्य देवनन्दिके शिष्य नेमिचन्द्र कृत पदकौमुदी।

२—पुष्पसेन शिष्य कृत टीका।

३—कवि देवर कृत टीका। वे रामघट ( परवादि घरट्टके नामसे ख्यात ) के पुत्र थे। यह उन्होने अपने आश्रयदाता अरलु श्रेष्ठिन्के लिए लिखी थी। कहा जाता है कि इस टीका का नाम राघव पाण्डवीय-परीक्षा है। अरलु श्रेष्ठिन् कीर्ति कर्नाटकके एक बडे व्यापारी तथा जैन धर्मके प्रति तीव्र आस्थावान् तथा जयाके पुत्र थे। उनमें नैसर्गिक अच्छे गुण थे तथा वे कवियोंके आश्रयदाता ( सरक्षक ) थे। देवरने प्रारम्भमें अमरकीर्ति, सिहनन्दि, धर्मभूषण, श्री वर्धदेव तथा भट्टारकमुनिको नमस्कार किया है ( जि० को०

पृ० १८५ ) तथा क० ता० ग्र० पृष्ठ १३१-२ )। देवरकी टीकाकी एक प्रति ताडपत्र पर कन्नड लिपिमें जैन सिद्धान्त भवन, आरामें है ( देखें, जैन हितैषी १५, पृ० १५३-५४ )।

## पूर्व तथा यह संस्करण

धनजय कृत द्विसन्धान सन् १८९५ में निर्णयसागर प्रेस, बम्बईसे काव्यमाला सख्या ४९ में बद्रीनाथ-की टीका, जो कि विनयचन्द्रके प्रशिष्य तथा देवनन्दिके शिष्य नेमिचन्द्रकी टीकाका सक्षिप्तीकरण है, के साथ प्रकाशित हुआ था। प्रस्तुत सस्करणमें विनयचन्द्रके प्रशिष्य तथा देवनन्दिके शिष्य नेमिचन्द्र कृत पदकौमुदी टीका शामिल की गयी है। प्रत्यक्ष ही काव्यमाला सस्करणमें दी गयी बद्रीनाथकी टीका इस टीका पर आधारित है। सूक्ष्म रूपसे तुलना करने पर पता चलता है कि बद्रीनाथने कतिपय विस्तारको छोड दिया तथा सक्षिप्त किया और अपना ध्यान मूलकी व्याख्या करनेमें अधिक रखा।

## धनंजयकी कृतियाँ

परम्परानुसार धनजयकी तीन कृतियाँ मानी जाती हैं (१) विषापहार स्तोत्र (२) नाममाला तथा (३) द्विसन्धान या राघव-पाण्डवीय।

विषापहारस्तोत्र ( काव्यमाला ७, बम्बई १९२६ ) ऋषभजिन की स्तुतिरूप लिखित एक ४० पद्यों ( ३९ उपजाति तथा अन्तिम पुष्पिताग्रा ) की धार्मिक स्तुति है। यह पूर्ण रूपसे सरल शब्दावलीमें प्रभाव-कारी कल्पना और उपमाओंमें रची गयी है। अन्तिम पद्य श्लेषसे धनजयका नामोल्लेख करता हुआ इस प्रकार है

वितरति विहिता यथाकथञ्चिज्जिन विनताय मनीषितानि भक्ति।
त्वयि नुतिविषया पुनर्विशेषाद् दिशति सुखानि यशो धन जय च ॥४०॥

दक्षिण कर्नाटकमें मूडबिद्रीके जैन मठमें इसकी एक सस्कृत टीका उपलब्ध है ( देखें, क० ता० ग्र० पृष्ठ १९२-३ )। सम्भवतया इसका नाम इसके १४वें श्लोकके प्रथम शब्दसे पडा और इस पद्यके साथ एक अनुश्रुति सम्बद्ध हो गयी कि इसका पाठ विषका नाश करता है। इसके कुछ विचार सकेत जोकि अपनी सचेतनामें पर्याप्त रूपसे परम्परागत हैं, आदिपुराणमें जिनसेनने तथा, सोमदेवने यशस्तिलकमें ग्रहण किये है ( देखें प्रेमी कृत जैन साहित्य और इतिहास, पृष्ठ १०९, ff बम्बई १९५६ )।

नाममाला ( भारतीय ज्ञानपीठ, वाराणसी, १९५० ) जिसे कुछ पाण्डुलिपियोंमें धनजय निघण्टु भी कहा गया है, पर्यायवाची शब्दोंका एक सस्कृत शब्दकोश है। इन्हीके नामसे एक अनेकार्थनाममाला भी मानी जाती है। नाममालाके अन्तमें निम्नलिखित तीन पद्य है—

प्रमाणमकलङ्कस्य पूज्यपादस्य लक्षणम्।
द्विसन्धानकवे काव्य रत्नत्रयमपश्चिमम् ॥२०१॥
कवेर्धनजयस्येय सत्कवीना शिरोमणे।
प्रमाण नाममालेति श्लोकाना हि शतद्वयम् ॥२०२॥
ब्रह्माण समुपेत्य वेदनिनदव्याजात् तुषाराचल-
स्थानस्थावरमीश्वर सुरनदीव्याजात्तथा केशवम्।
अप्यम्भोनिधिशायिन जलनिधिध्वानोपदेशादहो,
फूत्कुर्वन्ति धनजनस्य च भिया शब्दा समुत्पीडिता ॥२०३॥

कुछ हस्तलिखित प्रतियोंमें निम्नलिखित दो श्लोक सम्भवतया २०१ प्रमाण इत्यादिके बाद प्राप्त होते है —

जाते जगति वाल्मीकौ शब्द कविरिति स्मृत।
कवी इति ततो व्यासे कवयश्चेति दण्डिनि ॥

कवय कवयश्चेति बहुत्व दूरमागतम् ।
विनिवृत्त चिरादेतत् कलौ जाते धनजये ॥

ये पद्य श्री एस० वी० वो० वीर राघवाचेरियरने अपने निबन्ध, जिसकी नीचे समीक्षा की गयी है, में पुनरुद्धृत किये हैं। यह एक मजेकी बात है कि पहला पद्य ( तीसरे पादमें किंचित् अन्तरके साथ—व्यासे जाते कवी चेति ) जल्हणने अपनी सूक्ति मुक्तावलि ( बडौदा १९३८ ) में कालिदासका बताया है। इसमें दण्डिका सन्दर्भ हैं इसलिए यह कालिदासका बनाया नही हो सकता।

द्विसन्धानकी रचनासे धनजयकी कवि-योग्यताएँ प्रमाणशास्त्रमें अकलक तथा व्याकरणमें पूज्यपादके समकक्ष सिद्ध होती है, एक वास्तविक रत्नत्रय, सभी विशिष्ट तथा अप्रतिम। इन पद्योंमें तनिक भी सन्देह नहीं रहता कि द्विसन्धान तथा नाममालाका लेखक एक ही व्यक्ति है। यह स्वाभाविक है कि एक कवि जिसका सस्कृत शब्दोंके समुद्रपर अधिकार हो, वह द्विसन्धान काव्य सहज ही लिख सकता है।

## धनंजयका व्यक्तिगत परिचय

धनजयने अपनेको अकलक तथा पूज्यपादके समकक्ष बतानेके अतिरिक्त अन्य कोई परिचयात्मक जानकारी नहीं दी। द्विसन्धानकी टीकामें नेमिचन्द्रने द्विसन्धान सर्ग १८, श्लोक १४६ जिसमें अत्यधिक श्लेष है, के आधारपर निम्नलिखित परिचयात्मक विवरण निकाला है। धनजय वासुदेव तथा श्रीदेवीके पुत्र थे। उनके गुरुका नाम दशरथ था। वे दशरूपकके लेखकसे भिन्न हैं।

## धनंजय तथा उनकी कृतियोंके विषयमे सन्दर्भ

धनजय तथा उनके काव्यको पर्याप्त प्रशसा प्राप्त हुई है और उनकी कविताको वह वैशिष्ट्य प्राप्त हुआ है कि वह द्विसन्धान कवि कहलाने लगे। द्विसन्धान शब्द या नाम दण्डि (७वीं शताब्दी अनुमानित) जितना प्राचीन तो प्रतीत होता ही है, तथा भोजके निम्नलिखित उद्धरण स्पष्ट बताते हैं कि धनजयकी तरह दण्डिने भी द्विसन्धान प्रबन्ध रचा था, जो यद्यपि हमें उपलब्ध नही हुआ। सम्भवतया काव्यादर्श और दशकुमारचरितके अतिरिक्त यह उनका तीसरा ग्रन्थ था।

जैसा कि आर० जी० भण्डारकर ( नीचे देखें ) ने स्पष्ट किया है कि वर्धमान ( ११४१-११४९ ई० ) ने अपने गुणरत्नमहोदधि पृष्ठ ४३५, ४०९ तथा ९७ एगलिंग एडीशनमें धनजय कृत द्विसन्धानके पद्य ४।६, ९।५१ तथा १८।२२ उद्धृत किये हैं।

भोज ( ११वी शती ईसवीका मध्य ) के अनुसार द्विसन्धान उभयालकारके कारण होता है। यह तीन प्रकारका है—वाक्य, प्रकरण तथा प्रबन्ध। प्रथम वाक्यगत श्लेष है, द्वितीय अनेकार्थक स्थिति है तथा तीसरा राघवपाण्डवीयकी तरह पूरा काव्य दो कथाओंको कहने वाला है। भोजने यहाँ एक महत्त्वपूर्ण सूचना दी है कि दण्डिने रामायण तथा भारतकी कथा पर द्विसन्धान काव्यकी रचना की थी।

तृतीयस्य यथा दण्डिनो धनजयस्य वा द्विसन्धानप्रबन्धौ रामायणमहाभारतार्थविनुबध्नाति। जिल्द २, पृष्ठ ४४४ ( वी० राघवन्, भोजकृत—शृगारप्रकाश, पृ० ४०६, मद्रास, १९६३ ) हमारे लिए सर्वाधिक रुचिकर यह है कि भोजने धनजय और उनके द्विसन्धानका उल्लेख किया हैं। साथ साथ दण्डिके द्विसन्धान-प्रबन्ध का उल्लेख हैं।

प्रभाचन्द्र ( ११वी शती ईसवी ) अपने प्रमेयकमलमार्तण्ड ( निर्णयसागर सस्करण, बम्बई १९१२, पृ० ११६, पक्ति एक, बम्बई १९४१ पृ० ४०२ )।

ननु व्याकरणाद्यभ्यासाल्लौकिकपदवाक्यार्थप्रतिपत्तौ तदविशिष्टवैदिकपदवाक्यार्थप्रतिपत्तिरपि प्रसिद्धेर-श्रुतकाव्यादिवत्। तन्न प्रतिपत्तावतीन्द्रियार्थदर्शिना किंचित्प्रयोजनमित्यप्यसारम्। लौकिकवैदिकपदानामेकत्वे-प्यनेकार्थत्वव्यवस्थितेरन्यपरिहारेण व्याचिख्यासितार्थस्य नियमयितुमशक्ते। न च प्रकरणादिभ्यस्तन्नियमस्तेषा-मप्यनेकप्रवृत्तिर्द्विसन्धानादिवत्।

वादिराजने १०२५ ई० में लिखे अपने पार्श्वनाथचरित ( बम्बई, १९२६ ) में धनजय तथा एकसे अधिक सन्धानमें उनकी प्रवीणताका उल्लेख किया है ( १।२६ )।

अनेकभेदसधाना खनन्तो हृदये मुहु ।
वाणा धनजयोन्मुक्ता कर्णस्येव प्रिया कथम् ॥

जैसा कि के० बी० पाठकने स्पष्ट किया है, दुर्गसिंह ( १०२५ ई० अनुमानित ) ने अपने कन्नड पचतन्त्र ( मैसूर १८९८ ) में धनजयके राघवपाण्डवीयका इन शब्दोंमें उल्लेख किया है—

अनुपमकविव्रज जो-
येने राघवपाण्डवीय पेळदु यशो-
वनिताधीश्वरनाद
धनजय वाग्वधूप्रिय क्रेवळने ॥८॥

डॉक्टर बी० एस० कुलकर्णी, धारवाड, ने सूचित किया है कि आरा स्थित पचतन्त्रकी ताडपत्रीय प्रतिमें पूर्ववर्ती कवियोंका उल्लेख करने वाले ये सब पद्य नही हैं।

विद्वानोंमें इस विषयमें मतभेद है कि एक ही नागवर्मा हुए अथवा विभिन्न समयोमें दो नागवर्मा ( ९९० तथा ११४५ ई० अनुमानित )। उनके बताये जाने वाले इस या उस ग्रन्थोके नामसे ( कर्णाटक कविचरित, बेंगलोर, १९६१, पृ० ५३, १५४ ई० ) कन्नडमें छन्दशास्त्र पर लिखित उनके छन्दोम्बुधि ग्रन्थमें निम्नलिखित पद्य मिलते हैं।

जितबाण हरियतध कृतमयूर तारकारातियततिमाघ शिशिरात्यदते सुरपप्रोच्चडकोदडद- ।
ते तिरोभूतगुणाढ्यनञ्जवनदताविर्भवद्डिभारतदतात्तधनजयैकविभव वाग्गुफदोलनाकिग ॥

यहाँ पूर्वकवियोंमें धनजयका उल्लेख किया गया है। आर० नरसिंहाचार्यका मत है कि यह द्विसन्धान के रचयिता धनजयका उल्लेख है, किन्तु ए० वेंकटसुब्बय्याका मत है कि दशरूपककार धनजयका उल्लेख अभिप्रेत है।

जल्हण ( १२५७ ई० अनुमानित ) ने अपनी सूक्तिमुक्तावलीमें राजशेखर ( ९०० ई० अनुमानित ) के मुँहसे धनजयके विषयमें निम्नलिखित पद्य कहा है ( गा० ओ० सी० स०, ८२, बडौदा १९३८, पृष्ठ ४६)

द्विसन्धाने निपुणता स ता चक्रे धनजय ।
यया जात फल तस्य सता चक्रे धनजय ॥

यह लेखकके नामका धन तथा जय रूपमें पृथक्करण ठीक वैसा ही है जैसा स्वय धनजयने अपने काव्यमें किया है।

जैसा कि डॉ० हीरालाल जैनने षट्खण्डागम धवलाटीका सहित, जिल्द १, अमरावती १९३८, प्रस्तावना पृ० ६२, वीरसेन ( वही जिल्द ६, पृ० १४ ) ने इति की व्याख्यामें उपयोगी एक पद्य उद्धृत किया है। यह ठीक वैसा ही है जैसा धनजयकृत नाममाला का ३९वाँ पद्य।

### धनजयका समय

उपर्युक्त सन्दर्भ हमें धनजयका समय निर्धारित करनेमें मदद करते हैं। अकलक ( ७-८वी शती ईसवी ) तथा वीरसेन जिन्होंने ८१६ ईसवीमें अपनी धवला टीका पूर्ण की थी, के मध्यमें हुए। धनजयका समय ८०० ईसवी अनुमानित निर्धारित किया जा सकता है। किसी भी प्रकार वह भोज ( ११वी शतीका मध्य ) जिन्होंने स्पष्ट रूपसे उनका तथा उनके द्विसन्धानका उल्लेख किया है, से बादके नही हो सकते।

### द्विसन्धानकाव्य

धनजयकृत द्विसन्धानमें १८ सर्ग है तथा कुल श्लोक सख्या ११०५ जो कि विभिन्न छन्दोंमें लिखे गये हैं ( सूची अन्तमें )। प्रारम्भिक मगल पद्यमें मुनिसुव्रत या नेमिका स्मरण किया है, उसके बाद सरस्वती को प्रशसा की गयी है। दिगम्बर जैन लेखकोंकी यह सामान्य प्रवृत्ति है कि कथा राजा श्रेणिकके लिए गौतम द्वारा कही गयी बतायी जाती है। लेखकने घटनाओंके वर्णन की अपेक्षा विशिष्ट वर्णनों पर अधिक बल दिया है। अधिकाश श्लोक अलकारयुक्त हैं और टीकाकारने उनको पूरी तरह अकित किया है। अन्तिम अध्याय

कवय कवयश्चेति बहुत्व दूरमागतम् ।
विनिवृत्त चिरादेतत् कलौ जाते घनंजये ॥

ये पद्य श्री एस० वी० वी० वीर राघवाचेरियरने अपने निबन्ध, जिसकी नीचे समीक्षा की गयी है, में पुनरुद्धृत किये हैं । यह एक मजेकी बात है कि पहला पद्य (तीसरे पादमें किंचित् अन्तरके साथ—व्यासे जाते कवी चेति) जल्हणने अपनी सूक्ति मुक्तावलि (बडौदा १९३८) में कालिदासका बताया है । इसमें दण्डिका सन्दर्भ है इसलिए यह कालिदासका बनाया नही हो सकता।

द्विसन्धानकी रचनासे धनजयको कवि-योग्यताएँ प्रमाणशास्त्रमें अकलक तथा व्याकरणमें पूज्यपादके समकक्ष सिद्ध होती हैं, एक वास्तविक रत्नत्रय, सभी विशिष्ट तथा अप्रतिम। इन पद्योमें तनिक भी सन्देह नही रहता कि द्विसन्धान तथा नाममालाका लेखक एक ही व्यक्ति है । यह स्वाभाविक है कि एक कवि जिसका सस्कृत शब्दोंके समुद्रपर अधिकार हो, वह द्विसन्धान काव्य सहज ही लिख सकता है ।

## धनंजयका व्यक्तिगत परिचय

धनजयने अपनेको अकलक तथा पूज्यपादके समकक्ष बतानेके अतिरिक्त अन्य कोई परिचयात्मक जानकारी नहीं दी । द्विसन्धानकी टीकामें नेमिचन्द्रने द्विसन्धान सर्ग १८, श्लोक १४६ जिसमें अत्यधिक श्लेष है, के आधारपर निम्नलिखित परिचयात्मक विवरण निकाला है । धनजय वासुदेव तथा श्रीदेवीके पुत्र थे । उनके गुरुका नाम दशरथ था । वे दशरूपकके लेखकसे भिन्न हैं ।

## धनंजय तथा उनकी कृतियोके विषयमे सन्दर्भ

धनजय तथा उनके काव्यको पर्याप्त प्रशसा प्राप्त हुई है और उनकी कविताको वह वैशिष्ट्य प्राप्त हुआ है कि वह द्विसन्धान कवि कहलाने लगे । द्विसन्धान शब्द या नाम दण्डि (७वीं शताब्दी अनुमानित) जितना प्राचीन तो प्रतीत होता ही है, तथा भोजके निम्नलिखित उद्धरण स्पष्ट बताते हैं कि धनजयकी तरह दण्डिने भी द्विसन्धान प्रबन्ध रचा था, जो यद्यपि हमें उपलब्ध नही हुआ । सम्भवतया काव्यादर्श और दश-कुमारचरितके अतिरिक्त यह उनका तीसरा ग्रन्थ था ।

जैसा कि आर० जी० भण्डारकर (नीचे देखें) ने स्पष्ट किया है कि वर्धमान (११४१-११४९ ई०) ने अपने गुणरत्नमहोदधि पृष्ठ ४३५, ४०९ तथा ९७ एगलिंग एडीशनमें धनजय कृत द्विसन्धानके पद्य ४।६, ९।५१ तथा १८।२२ उद्धृत किये हैं ।

भोज (११वी शती ईसवीका मध्य) के अनुसार द्विसन्धान उभयालकारके कारण होता है । यह तीन प्रकारका है—वाक्य, प्रकरण तथा प्रबन्ध । प्रथम वाक्यगत श्लेष है, द्वितीय अनेकार्थक स्थिति है तथा तीसरा राघवपाण्डवीयकी तरह पूरा काव्य दो कथाओंको कहने वाला है । भोजने यहाँ एक महत्त्वपूर्ण सूचना दी है कि दण्डिने रामायण तथा भारतकी कथा पर द्विसन्धान काव्यकी रचना की थी ।

तृतीयस्य यथा दण्डिनो धनजयस्य वा द्विसन्धानप्रबन्धौ रामायणमहाभारतार्थावनुबध्नाति । जिल्द २, पृष्ठ ४४४ (वी० राघवन्, भोजकृत—शृगारप्रकाश, पृ० ४०६, मद्रास, १९६३) हमारे लिए सर्वाधिक रुचिकर यह है कि भोजने धनजय और उनके द्विसन्धानका उल्लेख किया है । साथ साथ दण्डिके द्विसन्धान-प्रबन्ध का उल्लेख है ।

प्रभाचन्द्र (११वी शती ईसवी) अपने प्रमेयकमलमार्तण्ड (निर्णयसागर सस्करण, बम्बई १९१२, पृ० ११६, पक्ति एक, बम्बई १९४१ पृ० ४०२)।

ननु व्याकरणाद्यभ्यासाल्लौकिकपदवाक्यार्थप्रतिपत्तौ तदविशिष्टवैदिकपदवाक्यार्थप्रतिपत्तिरपि प्रसिद्धेर-श्रुतकाव्यादिवत् । तन्न प्रतिपत्तावतीन्द्रियार्थदर्शिना किंचित्प्रयोजनमित्यप्यसारम् । लौकिकवैदिकपदानामेकत्वे-प्यनेकार्थत्वव्यवस्थितेरन्यपरिहारेण व्याचिख्यासितार्थस्य नियमयितुमशक्तेः । न च प्रकरणादिभ्यस्तन्नियमस्तेपा-मप्यनेकप्रवृत्तिर्द्विसन्धानादिवत् ।

वादिराजने १०२५ ई० में लिखे अपने पार्श्वनाथचरित (बम्बई, १९२६) में धनजय तथा एकसे अधिक सन्धानमें उनकी प्रवीणताका उल्लेख किया है (१।२६)।

अनेकभेदसधाना खनन्तो हृदये मुहु ।
वाणा धनजयोन्मुक्ता कर्णस्येव प्रिया कथम् ॥

जैसा कि के० वी० पाठकने स्पष्ट किया है, दुर्गसिंह ( १०२५ ई० अनुमानित ) ने अपने कन्नड पचतन्त्र ( मैसूर १८९८ ) में धनजयके राघवपाण्डवीयका इन शब्दोंमें उल्लेख किया है—

अनुपमकविव्रज जी-
येने राघवपाण्डवीय पेळ्दु यशो-
वनिताधीश्वरनाद
धनजय वाग्वधूप्रिय केवळने ॥८॥

डॉक्टर बी० एस० कुलकर्णी, धारवाड, ने सूचित किया है कि आरा स्थित पचतन्त्रकी ताडपत्रीय प्रतिमें पूर्ववर्ती कवियोंका उल्लेख करने वाले ये सब पद्य नही हैं।

विद्वानोंमें इस विषयमें मतभेद है कि एक ही नागवर्मा हुए अथवा विभिन्न समयोंमें दो नागवर्मा ( ९९० तथा ११४५ ई० अनुमानित )। उनके बताये जाने वाले इस या उस ग्रन्थोंके नामसे ( कर्णाटक कविचरित, बेंगलोर, १९६१, पृ० ५३, १५४ इ० ) कन्नडमें छन्दशास्त्र पर लिखित उनके छन्दोम्बुधि ग्रन्थमें निम्नलिखित पद्य मिलते हैं।

जितबाण हरियतध कृतमयूर तारकारातियततिमाघ शिशिरात्यदते सुरपप्रोच्चडकोदडद- ।
ते तिरोभूतगुणाढ्यनञ्जवनदताविर्भवद्दिभारतदतात्तधनजयैकविभव वाग्गुफदोलनाकिग ॥

यहाँ पूर्वकवियोंमें धनजयका उल्लेख किया गया है। आर० नरसिंहाचार्यका मत है कि यह द्विसन्धान के रचयिता धनजयका उल्लेख है, किन्तु ए० वेंकटसुब्बय्याका मत है कि दशरूपककार धनजयका उल्लेख अभिप्रेत है।

जल्हण ( १२५७ ई० अनुमानित ) ने अपनी सूक्तिमुक्तावलीमें राजशेखर ( ९०० ई० अनुमानित ) के मुँहसे धनजयके विषयमें निम्नलिखित पद्य कहा है ( गा० ओ० सी० स०, ८२, बडौदा १९३८, पृष्ठ ४६)

द्विसन्धाने निपुणता स ता चक्रे धनजय ।
यया जात फल तस्य सता चक्रे धनजय ॥

यह लेखकके नामका धन तथा जय रूपमें पृथक्करण ठीक वैसा ही है जैसा स्वय धनजयने अपने काव्यमें किया है।

जैसा कि डॉ० हीरालाल जैनने षट्खण्डागम धवलाटीका सहित, जिल्द १, अमरावती १९३८, प्रस्तावना पृ० ६२, वीरसेन ( वही जिल्द ६, पृ० १४ ) ने इति की व्याख्यामें उपयोगी एक पद्य उद्धृत किया है। यह ठीक वैसा ही है जैसा धनजयकृत नाममाला का ३९वाँ पद्य।

### धनंजयका समय

उपर्युक्त सन्दर्भ हमें धनजयका समय निर्धारित करनेमें मदद करते हैं। अकलक ( ७-८वी शती ईसवी ) तथा वीरसेन जिन्होंने ८१६ ईसवीमें अपनी धवला टीका पूर्ण की थी, के मध्यमें हुए। धनजयका समय ८०० ईसवी अनुमानित निर्धारित किया जा सकता है। किसी भी प्रकार वह भोज ( ११वी शतीका मध्य ) जिन्होंने स्पष्ट रूपसे उनका तथा उनके द्विसन्धानका उल्लेख किया है, से बादके नहीं हो सकते।

### द्विसन्धानकाव्य

धनजयकृत द्विसन्धानमें १८ सर्ग हैं तथा कुल श्लोक सख्या ११०५ जो कि विभिन्न छन्दोंमें लिखे गये हैं ( सूची अन्तमें )। प्रारम्भिक मगल पद्यमें मुनिसुव्रत या नेमिका स्मरण किया है, उसके बाद सरस्वती को प्रशसा की गयी है। दिगम्बर जैन लेखकोंकी यह सामान्य प्रवृत्ति है कि कथा राजा श्रेणिकके लिए गौतम द्वारा कही गयी बतायी जाती है। लेखकने घटनाओंके वर्णन की अपेक्षा विशिष्ट वर्णनों पर अधिक बल दिया है। अधिकाश श्लोक अलकारयुक्त हैं और टीकाकारने उनको पूरी तरह अकित किया है। अन्तिम अध्याय

( विशेष रूपसे श्लोक सख्या ४३ से आगे ) में लेखकने अनेक शब्दालकारोंका चित्राकन किया है, जैसा कि भारवि, माघ तथा अन्य कवियोंमें समान रूपसे मिलता है, श्लोक सख्या १४३ सर्वगत प्रत्यागतका उदाहरण है। यह मान कर कि सर्गोंके अन्तमें दिये हुए पुष्पिकावाक्य ( १, २, १६वें सर्गोंमें उपलब्ध नही हैं ) लेखकके स्वयके हैं, यह स्पष्ट है कि उन्होने अपना नाम धनजय, या धनजय कवि, अथवा द्विसन्धान-कवि दिया है तथा अपनी कृतिको द्विसन्धान काव्य अथवा अपर नाम राघवपाण्डवीय महाकाव्य कहा है। प्रत्येक सर्गके अन्तमें अन्तिम पद्यमें श्लेषसे अपना नाम धनजय दिया है जैसा कि विषापहार स्तोत्रमें। इसका अनुकरण राजशेखरके नामसे अभिहित पद्यमें जल्हणने किया है।

यदि द्विसन्धान नाम रचना पद्धतिको व्यक्त करता है, जैसे प्रत्येक श्लोकके दो अर्थ या व्याख्या की जा सकती है, तो दूसरा नाम राघवपाण्डवीय काव्यकी विषयवस्तुका आभास देता है कि यह एक साथ राम तथा पाण्डवोंकी कथा कहता है। इन दोनोसे सम्बद्ध कथा-परम्परा भारतीय सास्कृतिक विरासतका एक ऐसा अपरिहार्य अग है कि कोई भी कवि जो एक साथ दो विषय लेना चाहता है, उस ओर अभिमुख होता है, विशेषतया इसलिए कि उन दोनोका वर्णन करने वाले तथा वैकल्पिक चुनाव प्रस्तुतिकरणके लिए बडी सख्यामें विस्तृत विवरण प्रदान करने वाले महाकाव्य उपलब्ध हैं। राघवपाण्डवीय नाम पर्याप्त प्रचलित है। धनंजयके अतिरिक्त कविराज, श्रुतकीर्ति आदि कवियोंने इसे चुना है तथा इसी तरहके शीर्षक राघव-यादवीय, राघव-पाण्डव-यादवीय उपलब्ध हैं।

धनजयके काव्यका प्रथम शीर्षक द्विसन्धान है और दण्डिके बाद वह इस विधाके पुरस्कर्ता प्रतीत होते हैं राघव-पाण्डवीय मात्र दूसरा शीर्षक है।

### तथा कविराज कृत राघव-पाण्डवीय

धनजय तथा कविराजके काव्यकी तुलना रुचिकर है। धनजयके काव्यका एक नाम राघव-पाण्डवीय है जो कि कविराजके काव्यका मूल शीर्षक है। धनजयके काव्यमें अठारह सर्ग तथा ११०५ पद्य हैं, जब कि कविराजके काव्यमें तेरह सर्ग तथा ६६४ पद्य हैं। धनजयने श्लेषसे अपने नामका उल्लेख किया है जब कि कविराजने प्रत्येक सर्गके अन्तिम पद्यमें अपने आश्रयदाता कामदेवका नामोल्लेख किया है। वास्तवमें उनका काव्य कामदेवाक है। इन दोनों काव्योंकी विषयवस्तुकी पूर्ण तुलना एक प्रबन्धका विषय है। साधारणतया पढने पर लगता है कि इन दोनो काव्योमें कोई बहुत बडी समानता नहीं है। धनजयमें वर्णन अधिक है जब कि कविराजने श्लेषकी बाध्यताके बावजूद अपनी कथाके विवरणोंको सफलतापूर्वक अभिव्यक्त किया है ( देखें १ ५४, ६९ आदि )। जहाँ तक श्लेषका सम्बन्ध है कविराज भाषा पर अधिक योग्यता तथा अधिकार व्यक्त करते हैं। धनजयका काव्य सर्वोच्च काव्यका प्रतीक स्मारक कहा जाता है, नि सन्देह उनका पाण्डित्य विशाल है, विशेषरूपसे नीतिशास्त्रका और उनके कतिपय अर्थान्तरन्यास वास्तवमें गम्भीर एव प्रभावकारी है। कविराजकी शैली सहज तथा सक्षिप्त है जबकि धनजयने प्राय कठिन सस्कृत लिखी है, जिसे समझनेके लिए प्राय प्रयत्नकी अपेक्षा होती है। उनके वर्णनोकी प्रस्तुतिमें द्वयर्थक श्लोक बहुत कम हैं जब कि कविराजकी रचनामें यह सामान्य बात है। जहाँ तक हमने देखा है इन दोनों काव्योंमें किंचित् ही ऐसा होगा जिसे एक दूसरेका अनुकरण कहा जा सके।

### श्रुतकीर्ति और उनका राघव-पाण्डवीय

एक और कवि हैं श्रुतकीर्ति त्रैविद्य जिन्होने गत-प्रत्यागत पद्धतिसे राघव-पाण्डवीयकी रचना की, जो विद्वानोके लिए आश्चर्य और औत्सुक्यकी वस्तु है, जैसा कि नागचन्द्र या अभिनव पम्पने अपने कन्नडमें लिखित रामचन्द्रचरित पुराण ( पाण्डुलिपि ) या पम्परामायण ( १ २४-५, बंगलोर, १९२१ ) लिखा है—

आर्वों वादिकथात्रयप्रवणदोळ् विद्वज्जनं मेच्चे वि-
द्यावष्टभमनप्पुकेय्दु परवादिक्षोणिभृत्पक्षमं।
देवेंद्रं कडितदंदिदे कडिद स्याद्वादविद्यास्त्रदिं
त्रैविद्यश्रुतकीर्ति दिव्यमुनिवोळ् विख्यातिय ताळ्दिद ॥२४॥

श्रुतकीर्तित्रैविद्यव्रति राघवपाण्डवीयम विबुधचमत्-
कृतियेनिसि गतप्रत्या-
गतदिं तेळ्दमळकीर्तिय प्रकटिसिद ॥२५॥

ये दो पद्य श्रवणबेलगोलके एक शिलालेख सख्या ४० सी ६४, सन् ११६३ ई० में उद्धृत है। इन श्रुतकीर्ति त्रैविद्यका उल्लेख तेरदालके ११२३ ईसवीके एक शिलालेखमें है—

पतु परवादीभपचाननर सधर्म्मरु। श्रुतकीर्तित्रैविद्यव्रतिपर् पटुतर्क्ककर्कशरु परवादिप्रतिभाप्रदीपपवनर् जतदोषर् नेगळ्दरखिलभुवनान्तरदोळु।

राजा गोकले कोल्लागिरि या कोल्हापुरके माघनन्दि सैद्धान्तिकके (निम्ब सामन्तके गुरु) लिए भेजा था तथा उनके साथी कनकनन्दी तथा श्रुतकीर्ति त्रैविद्य थे। कोल्हापुरसे प्राप्त ११३५ ईसवीके एक अन्य शिलालेख (एपिग्राफिया इडिका, जिल्द १९, पृष्ठ ३०, जैन शिलालेख सग्रह भाग ४, बनारस १९६४, पृष्ठ १६२-६६) में श्रुतकीर्तिका उल्लेख कोल्हापुरकी रूपनारायण वसदिके आचार्य रूपमें हुआ है—

शकवर्षद सासिरदय्वत्तॅटनेय राक्षससवत्सरद कार्तिकबहुलपचमिसोमवारदद् श्रीमूळसघदेसीयगण पुस्तकगच्छद कोल्लापुरद श्रीरूपनारायणवसदियाचार्यरप्प श्रीश्रुतकीर्तित्रैविद्यदेवर काल कर्चि—इत्यादि।

नागचन्द्रने उन्हें व्रती कहा है। उसी तरह तेरदाल शिलालेखमें भी। अर्थात् ११२३ ईसवीमें वे व्रती थे किन्तु ११३५ ईसवीमें एक आचार्यकी प्रतिष्ठा प्राप्त कर चुके थे। विद्वानोंकी रायमें (आर० नरसिंहाचार्य, कर्नाटक कविचरित भाग १, बेंगलोर १९६१, पृष्ठ ११० इ०) नागचन्द्र ११०० ईसवीके लगभग हुए। इसका तात्पर्य यह हुआ कि श्रुतकीर्तिका समय ११०० से ११५० ईसवीके मध्य अनुमानित किया जा सकता है। अभी तक उनके राघव पाण्डवीयकी कोई पाण्डुलिपि उपलब्ध नही हुई।

के० बी० पाठक धनजय तथा श्रुतकीर्तिकी एकता श्रुतकीर्तिके राघवपाण्डवीयसे निश्चित करनेवाले प्रथम व्यक्ति थे। आर० जी० भण्डारकरने इसे स्वीकार करनेमें सकोच ठीक ही व्यक्त किया है। किन्तु इस समानताके आधारपर प्रस्तावित धनजयके समयकी बातमें पर्याप्त वजन है।

धनजय तथा उनका द्विसन्धान या राघव-पाण्डवीय श्रुतकीर्ति और उनके राघव पाण्डवीयसे भिन्न है. सर्वप्रथम क्योकि धनजय एक गृहस्थ थे जब कि श्रुतकीर्ति एक व्रतिन् तथा बादमें एक आचार्य। दूसरे, न तो धनजय ही न अन्य स्रोत जो श्रुतकीर्तिका उल्लेख करते हैं, ऐसा प्रमाण देते है कि दोनों नाम एक ही कविके हैं। तीसरे धनजयकी नाममालासे वीरसेन (८१६ ईसवी) ने एक पद्य उद्धृत किया है तथा उनके द्विसन्धानका विशेष रूपसे धनजयके नामोल्लेखके साथ भोजने (१०१०-६२ ईसवी अनुमानित) उल्लेख किया है, जब कि श्रुतकीर्तिका समय ११०० से ११५० ठहरता है। अन्तत, यदि धनजयका द्विसन्धान दण्डिकी समकक्षताके लिए प्रसिद्ध है और भोज (ग्यारहवी शतीका मध्य) के द्वारा उल्लेख किया जा सकता है तो निश्चय ही यह श्रुतकीर्ति, जो ११३५ ईसवी में आचार्य थे, की रचना नही हो सकती। इसलिए इस एकताका कोई आधार नही है, और इसलिए इस एकताके आधार पर धनजयका समय ११२३ ४० ईसवी निर्धारित नही किया जा सकता।

### धनजयके अध्येता

धनजय तथा उनके द्विसन्धानने बहुत पहलेसे ही विद्वानोका ध्यान आकर्षित किया है। यह आवश्यक है कि विस्तारसे उनके मन्तव्योंको यहाँ प्रस्तुत किया जाये तथा उपर्युक्त प्रमाण सामग्रीके सन्दर्भमें जाँचा-परखा जाये।

### पाठक द्वारा श्रुतकीर्ति तथा धनजयकी एकता

के० बी० पाठकने इडियन एन्टीक्वेरी जिल्द १४, पृष्ठ १४-२६ में तेरदालके एक कनडी शिलालेखका सम्पादन किया है। पैंतीसवीं पक्तिमें उन्हें श्रुतकीर्ति त्रैविद्यका नाम मिला। अभिनव पम्पने श्रुतकीर्ति त्रैविद्यका उल्लेख राघवपाण्डवीयके लेखकके रूपमें किया है। मेघचन्द्रने समाधिशतक पर कन्नड भाषामें पम्प-

( विशेष रूपसे श्लोक सख्या ४३ से आगे ) में लेखकने अनेक शब्दालकारोका चित्राकन किया है, जैसा कि भारवि, माघ तथा अन्य कवियोंमें समान रूपसे मिलता है, श्लोक संख्या १४३ सर्वगत प्रत्यागतका उदाहरण है। यह मान कर कि सर्गोंके अन्तमें दिये हुए पुष्पिकावाक्य ( १, २, १६वे सर्गोंमें उपलब्ध नही हैं ) लेखकके स्वयके हैं, यह स्पष्ट है कि उन्होने अपना नाम धनजय, या धनजय कवि, अथवा द्विसन्धान-कवि दिया है तथा अपनी कृतिको द्विसन्धान काव्य अथवा अपर नाम राघवपाण्डवीय महाकाव्य कहा है। प्रत्येक सर्गके अन्तमें अन्तिम पद्यमें श्लेषसे अपना नाम धनजय दिया है जैसा कि विषापहार स्तोत्रमें। इसका अनुकरण राजशेखरके नामसे अभिहित पद्यमें जल्हणने किया है।

यदि द्विसन्धान नाम रचना पद्धतिको व्यक्त करता है, जैसे प्रत्येक श्लोकके दो अर्थ या व्याख्या की जा सकती है, तो दूसरा नाम राघवपाण्डवीय काव्यकी विषयवस्तुका आभास देता है कि यह एक साथ राम तथा पाण्डवोंकी कथा कहता है। इन दोनोसे सम्बद्ध कथा-परम्परा भारतीय सास्कृतिक विरासतका एक ऐसा अपरिहार्य अग है कि कोई भी कवि जो एक साथ दो विषय लेना चाहता है, उस ओर अभिमुख होता है, विशेषतया इसलिए कि उन दोनोका वर्णन करने वाले तथा वैकल्पिक चुनाव प्रस्तुतिकरणके लिए बडी सख्यामें विस्तृत विवरण प्रदान करने वाले महाकाव्य उपलब्ध हैं। राघवपाण्डवीय नाम पर्याप्त प्रचलित है। धनजयके अतिरिक्त कविराज, श्रुतकीर्ति आदि कवियोने इसे चुना है तथा इसी तरहके शीर्षक 'राघव-यादवीय, राघव-पाण्डव-यादवीय उपलब्ध है।

धनजयके काव्यका प्रथम शीर्षक द्विसन्धान है और दण्डिके बाद वह इस विधाके पुरस्कर्ता प्रतीत होते हैं राघव-पाण्डवीय मात्र दूसरा शीर्षक है।

### कविराज कृत राघव-पाण्डवीय

धनजय तथा कविराजके काव्यकी तुलना रुचिकर है। धनजयके काव्यका एक नाम राघव-पाण्डवीय है जो कि कविराजके काव्यका मूल शीर्षक है। धनजयके काव्यमें अठारह सर्ग तथा ११०५ पद्य हैं, जब कि कविराजके काव्यमें तेरह सर्ग तथा ६६४ पद्य हैं। धनजयने श्लेषसे अपने नामका उल्लेख किया है जब कि कविराजने प्रत्येक सर्गके अन्तिम पद्यमें अपने आश्रयदाता कामदेवका नामोल्लेख किया है। वास्तवमें उनका काव्य कामदेवाक है। इन दोनो काव्योकी विषयवस्तुकी पूर्ण तुलना एक प्रबन्धका विषय है। साधारणतया पढने पर लगता है कि इन दोनो काव्योमें कोई बहुत बडी समानता नही है। धनजयमें वर्णन अधिक है जब कि कविराजने श्लेषकी बाध्यताके बावजूद अपनी कथाके विवरणोंको सफलतापूर्वक अभिव्यक्त किया है ( देखें १ ५४, ६९ आदि )। जहाँ तक श्लेषका सम्बन्ध है कविराज भाषा पर अधिक योग्यता तथा अधिकार व्यक्त करते हैं। धनजयका काव्य सर्वोच्च काव्यका प्रतीक स्मारक कहा जाता है, नि सन्देह उनका पाण्डित्य विशाल है, विशेपरूपसे नीतिशास्त्रका और उनके कतिपय अर्थान्तरन्यास वास्तवमें गम्भीर एवं प्रभावकारी हैं। कविराजकी शैली सहज तथा सक्षिप्त है जबकि धनजयने प्राय कठिन सस्कृत लिखी है, जिसे समझनेके लिए प्राय प्रयत्नकी अपेक्षा होती है। उनके वर्णनोंकी प्रस्तुतिमें द्वयर्थक श्लोक बहुत कम हैं जब कि कविराजकी रचनामें यह सामान्य बात है। जहाँ तक हमने देखा है इन दोनों काव्योंमें किंचित् ही ऐसा होगा जिसे एक दूसरेका अनुकरण कहा जा सके।

### श्रुतकीर्ति और उनका राघव-पाण्डवीय

एक और कवि हैं श्रुतकीर्ति त्रैविद्य जिन्होने गत-प्रत्यागत पद्धतिसे राघव-पाण्डवीयकी रचना की, जो विद्वानोके लिए आश्चर्य और औत्सुक्यकी वस्तु है, जैसा कि नागचन्द्र या अभिनव पम्पने अपने कन्नडमें लिखित रामचन्द्रचरित पुराण ( पाण्डुलिपि ) या पम्परामायण ( १ २४-५, बगलोर, १९२१ ) लिखा है—

आवों वादिकथात्रयप्रवणदोळ् विद्वज्जन मेच्चे वि-
द्यावष्टम्भमतप्पुकेय्दु परवादिक्षोणिभृत्पक्षम।
देवेंद्र कडितदंदिदें कडिद स्याद्वादविद्यास्त्रदिं
त्रैविद्यश्रुतकीर्ति दिव्यमुनिवोळ् विख्यातिय ताळ्दिद ॥२४॥

श्रुतकीर्तित्रैविद्यव्रति राघवपाण्डवीयम विबुधचमत्-
कृतियेनिसि गतप्रत्या-
गतदिं तेळ्दमळकीर्तिय प्रकटिसिद ॥२५॥

ये दो पद्य श्रवणबेलगोलके एक शिलालेख सख्या ४० सी ६४, सन् ११६३ ई० में उद्धृत हैं। इन श्रुतकीर्ति त्रैविद्यका उल्लेख तेरदालके ११२३ ईसवीके एक शिलालेखमें है—

पतु परवादीभपचाननर सधर्म्मरु। श्रुतकीर्तित्रैविद्यव्रतिपर् पटुतर्क्ककर्क्कशरु परवादिप्रतिभाप्रदीपपवनर् जतदोषर् नेगळ्दरखिलभुवनान्तरदोळु।

राजा गोकने कोल्लागिरि या कोल्हापुरके माघनन्दि सैद्धान्तिकके (निम्ब सामन्तके गुरु) लिए भेजा था तथा उनके साथी कनकनन्दी तथा श्रुतकीर्ति त्रैविद्य थे। कोल्हापुरसे प्राप्त ११३५ ईसवीके एक अन्य शिलालेख (एपिग्राफिया इडिका, जिल्द १९, पृष्ठ ३०, जैन शिलालेख सग्रह भाग ४, बनारस १९६४, पृष्ठ १६२-६६) में श्रुतकीर्तिका उल्लेख कोल्हापुरकी रूपनारायण वसदिके आचार्य रूपमें हुआ है—

शकवर्षद सासिरदयुवर्त्तेटनेय राक्षससवत्सरद कार्तिकबहुलपचमिसोमवारददु श्रीमूलसघदेशीयगण पुस्तकगच्छद कोल्लापुरद श्रीरूपनारायणवसदियाचार्यरप्प श्रीश्रुतकीर्तित्रैविद्यदेवर काल कर्चि—इत्यादि।

नागचन्द्रने उन्हें व्रती कहा है। उसी तरह तेरदाल शिलालेखमें भी। अर्थात् ११२३ ईसवीमें वे व्रती थे किन्तु ११३५ ईसवीमें एक आचार्यकी प्रतिष्ठा प्राप्त कर चुके थे। विद्वानोंकी रायमें (आर० नरसिंहाचार्य, कर्नाटक कविचरित भाग १, बेंगलोर १९६१, पृष्ठ ११० इ०) नागचन्द्र ११०० ईसवीके लगभग हुए। इसका तात्पर्य यह हुआ कि श्रुतकीर्तिका समय ११०० से ११५० ईसवीके मध्य अनुमानित किया जा सकता है। अभी तक उनके राघव पाण्डवीयकी कोई पाण्डुलिपि उपलब्ध नही हुई।

के० बी० पाठक धनजय तथा श्रुतकीर्तिकी एकता श्रुतकीर्तिके राघवपाण्डवीयसे निश्चित करनेवाले प्रथम व्यक्ति थे। आर० जी० भण्डारकरने इसे स्वीकार करनेमें सकोच ठीक ही व्यक्त किया है। किन्तु इस समानताके आधारपर प्रस्तावित धनजयके समयकी बातमें पर्याप्त वजन है।

धनजय तथा उनका द्विसन्धान या राघव-पाण्डवीय श्रुतकीर्ति और उनके राघव-पाण्डवीयसे भिन्न है सर्वप्रथम क्योंकि धनजय एक गृहस्थ थे जब कि श्रुतकीर्ति एक व्रतिन् तथा बादमें एक आचार्य। दूसरे, न तो धनजय ही न अन्य स्रोत जो श्रुतकीर्तिका उल्लेख करते हैं, ऐसा प्रमाण देते हैं कि दोनों नाम एक ही कविके हैं। तीसरे धनजयकी नाममालासे वीरसेन (८१६ ईसवी) ने एक पद्य उद्धृत किया है तथा उनके द्विसन्धानका विशेष रूपसे धनंजयके नामोल्लेखके साथ भोजने (१०१०-६२ ईसवी अनुमानित) उल्लेख किया है, जब कि श्रुतकीर्तिका समय ११०० से ११५० ठहरता है। अन्तत, यदि धनजयका द्विसन्धान दण्डिकी समकक्षताके लिए प्रसिद्ध है और भोज (ग्यारहवी शतीका मध्य) के द्वारा उल्लेख किया जा सकता है तो निश्चय ही यह श्रुतकीर्ति, जो ११३५ ईसवी में आचार्य थे, की रचना नही हो सकती। इसलिए इस एकताका कोई आधार नही है, और इसलिए इस एकताके आधार पर धनजयका समय ११२३-४० ईसवी निर्धारित नही किया जा सकता।

### धनजयके अध्येता

धनजय तथा उनके द्विसन्धानने बहुत पहलेसे ही विद्वानोका ध्यान आकर्षित किया है। यह आवश्यक है कि विस्तारसे उनके मन्तव्योंको यहाँ प्रस्तुत किया जाये तथा उपर्युक्त प्रमाण सामग्रीके सन्दर्भमें जाँचा-परखा जाये।

### पाठक द्वारा श्रुतकीर्ति तथा धनंजयकी एकता

के० बी० पाठकने इडियन एन्टीक्वेरी जिल्द १४, पृष्ठ १४-२६ में तेरदालके एक कनडी शिलालेखका का सम्पादन किया है। पैंतीसवीं पक्तिमें उन्हें श्रुतकीर्ति त्रैविद्यका नाम मिला। अभिनव पम्पने श्रुतकीर्ति त्रैविद्यका उल्लेख राघवपाण्डवीयके लेखकके रूपमें किया है। मेघचन्द्रने समाधिशतक पर कन्नड भाषामें पम्प-

के सुपुत्रके निमित्त एक टीका लिखी और मेघचन्द्रके पुत्र (१) वीरनन्दिने शक स० १०७६ में अपने आचार-सारकी रचना समाप्त की। इस उल्लेखके आधारपर पाठक पम्पका समय शक स० १०७६ के कुछ पूर्वका स्वीकार करते हैं। तेरदाल शिलालेख, जिसमें श्रुतकीर्ति त्रैविद्यका नाम उल्लिखित है, का समय शक स० १०४५ है। "इसमें और आचारसारके रचनाकालमें इक्कीस वर्षका अन्तर है। श्रुतकीर्ति त्रैविद्यने शक स० १०४५ के बाद ही अपने ग्रन्थका निर्माण अवश्य कर लिया होगा।" परन्तु चूँकि कविने अपना वास्तविक नाम रचनासे सम्बद्ध नही किया, राघवपाण्डवीयका लेखक अज्ञात रहा होगा, यहाँ तक कि अपने समकालीनो-को भी इस बातसे परिचित नही कराया। और पम्प, जो जैन और कविके रूपमें उससे अवश्य परिचित रहा होगा, ने उसके रचयिताके विषयमें यह महत्त्वपूर्ण तथ्य सुरक्षित हुआ। यहाँ फुटनोटमें के० बी० पाठकने लिखा है कि राघवपाण्डवीय नामके दो सस्कृत काव्य उपलब्ध है एक ब्राह्मण और दूसरा जैन। परन्तु उपर्युक्त जैन सस्कृत काव्य, जिसका रचयिता पम्पने श्रुतकीर्ति त्रैविद्यको बताया, ब्राह्मण सस्कृत काव्यकी अपेक्षा लम्बा है। और वह धनजयकी रचनाके रूपमें प्रसिद्ध है यहाँ आठवें अध्यायकी पुष्पिका और प्रथम अध्यायका अन्तिम पद प्रस्तुत किया गया है।" इससे स्पष्ट है कि श्रुतकीर्ति त्रैविद्य और धनजय एक ही व्यक्तित्व और कृतित्वके दिग्दर्शक है। यहाँ यह उल्लेख करना आवश्यक नही कि धनजय कोशके रचयिता कर्णाटकके दिगम्बर जैन हैं।

पाठकका निष्कर्ष तथ्य सगत दिखाई नही देता। उनसे निर्णयमें कुछ त्रुटियाँ प्रतीत होती हैं। लगता है कि वे धनजयको तो रचयिता मानते हैं और श्रुतकीर्तिको धनजयकी उपाधि स्वीकार करते हैं। परन्तु द्विसन्धान काव्यमें उन्होने कही भी इस श्रुतिकीर्ति त्रैविद्य जैसी उपाधिका उल्लेख नही किया है। यहाँ तक कि नाममालामें भी इसका कोई जिक्र नही जिसे पाठक धनजयकी रचना मानते है। दूसरे त्रैविद्य एक उपाधि है जो आगम, तर्क और व्याकरणमें दक्षता पाने की सूचिका है परन्तु श्रुतकीर्ति इस प्रकारकी कोई उपाधि नही, उसे तो अनेक जैनाचार्योंने अपने नियमित नामके रूपमें स्वीकारा है। अतएव धनजय और श्रुतकीर्तिको एक मानना युक्तियुक्त नही। कविराजके समान श्रुतकीर्ति त्रैविद्यने भी सम्भवत राघवपाण्डवीय लिखा होगा वह हमें उपलब्ध नही। परन्तु उसे धनजयके राघवपाण्डवीयसे पृथक् ही मानना होगा। क्योकि धनजय और श्रुतकीर्तिको एक व्यक्तित्व माननेके लिए कोई प्रमाण हमारे पास नहीं है। तीसरे, श्रुतकीर्ति तेरदाल शिलालेख और पम्पके कथनानुसार व्रती था और बादमें कोल्हापुर शिलालेखमें इन्हें आचार्यके रूपमें स्मरण किया है। परन्तु उपलब्ध प्रमाणोसे यह हम जानते हैं कि धनजय गृहस्थ थे, मुनि नही। उन्होंने अपनी ऐसी किसी परम्पराका भी उल्लेख नही किया और श्रुतकीर्तिके राघवपाण्डवीयके सन्दर्भमें अभिनव पम्प द्वारा प्रस्तुत वर्णन धनजयके द्विसन्धान काव्यसे मेल नही खाता। श्रुतकीर्तिका राघवपाण्डवीय, गत-प्रत्यागत प्रकारका है जब कि धनजयका द्विसन्धान इस प्रकारका नही, उसमें तो गत-प्रत्यागत प्रकारके एक दो पद्य ही प्राप्त हैं। इस प्रकार, जैसा स्पष्ट है, वीरसेनने नाममालासे एक पद्य उद्धृत किया है, और भोजने धनजय और द्विसन्धानका उल्लेख किया है, श्रुतकीर्ति और धनजय एक सिद्ध नही होते।

### भण्डारकर द्वारा मान्य धनजयका काल

आर० जी० भण्डारकर ( रिपोर्ट आन द सर्च फार मैनुस्क्रिप्ट्स इन द बाम्बे प्रेसीडेंसी ड्युरिंग द इयरस १८८४-८५, १८८५-८६, तथा १८८६-८७, बम्बई, १८९४ ) ने धनजय नामक एक दिगम्बर जैनके काव्यकी दो प्रतियोका उल्लेख किया है। उन्होने लिखा है कि प्रथम भागके अन्तिम पद्यमें रच-यिताको कवि कहा गया है। उन्होने बादके पद्यको भी उद्धृत किया है, जिसमें कहा गया है कि "अकलक की तर्कपद्धति, पूज्यपादका व्याकरण और द्विसन्धानके कविका काव्य ये त्रिरत्न हैं।" उन्होने यह कह कर निष्कर्ष निकाला है कि सस्कृत कोषका रचयिता द्विसन्धानका भी रचयिता है। "काव्यका प्रत्येक पद्य द्व्यर्थक है, दो प्रकारकी अर्थ-प्रस्तुतिको द्विसन्धान कहा जाता है।" उनके समक्ष काव्यको दो प्रतियाँ ( नवम्बर ११४२ और ११४३ ) रही जिनमें दूसरी प्रति नेमिचन्द्रकी टीका सहित है। उन्होंने भी लिखा है कि वर्धमान ( सवत् ११७९—सन् ११४७ ) ने अपने गणरत्न महोदधि ( १०५१,

१८२२, ४६ ) में द्विसन्धानको उद्धृत किया है ( एगलिंगसंस्करण, पृष्ठ ९७,४०९,४३५ )।" काव्यका सही शीर्षक है—राघव-पाण्डवीय प्रत्येक पद्यमें दो अर्थ हैं, प्रथम अर्थ महाभारत कथानकसे सम्बद्ध है और दूसरा रामकथाको व्यक्त करता है।" चूँकि जैनाचार्योंने ब्राह्मण लोक-साहित्य ( profane literature ) का अनुकरण किया है, और हम जैनोंके मेघदूतसे परिचित हैं, यह कल्पना निरर्थक नही होगी कि धनजयने राघव-पाण्डवीयकी कथा कविराज नामक किसी ब्राह्मण कविसे ली है। कविराजका समय धाराधीश मुजके बाद होना चाहिए, क्योंकि उन्होने अपने सरक्षक जयन्तीपुरीके कामदेवकी तुलना मुज( मृत्यु ९९६ में हुई ) से की है। वर्धमानका काल ११४७ है। अतएव भण्डारकर कविराज और धनजयको सन् ९९६ और ११४७ के बीच रखते है, "यदि अनुकरणकी कल्पनाको सत्य माना जाये तो कविराजको धनजयसे अवस्थामें बडे होना चाहिए। भण्डारकरने पाठकके मतपर भी विचार किया है। उन्होने लिखा है ऐसा कोई प्रमाण नही जिससे यह सुनिश्चित किया जा सके कि श्रुतकीर्ति और धनजय एक है। परन्तु समकालीन पम्पके पुत्रके समयके आधारपर पूर्व निर्णीत समय सही बैठता है और निष्कर्ष दो व्यक्तित्वों और काव्योको पृथक् स्वीकार करनेके विपरीत नही पहुँचता।"

### भण्डारकरके ी समीक्षा

आर० जी० भण्डारकर अपने मतकी अभिव्यक्तिमें अत्यन्त सावधान रहते हैं। उन्होने धनजय और श्रुतकीर्तिको एक माननेमें पूर्ण स्वीकृति व्यक्त नही की। उनका यह दृष्टिकोण एक सामान्य कथनके रूपमें स्वीकार किया जा सकता है कि जैनाचार्योंने अपने कथा-साहित्यमें ब्राह्मण कथा-साहित्यका अनुकरण किया है, परन्तु धनजयने कविराजका अनुकरण किया है। यह तथ्य किसी विशेष प्रमाणपर आधारित होना चाहिए। यहाँ भी भण्डारकर आग्रह करते हुए दिखाई नही देते, क्योकि वे कहते हैं, "यदि अनुकरणकी कल्पना सही है।" यदि धनजयने किसीका अनुकरण किया है तो अब यह कहा जा सकता है कि उनके समक्ष दण्डीका द्विसन्धान रहा होगा जिनका उल्लेख एक नीचेके पद्यमें किया गया है। भण्डारकरका यह निष्कर्ष सही है कि कविराज मुज ( ९९६ ई० ) के उत्तरवर्ती और धनजय ११४७ ई० के पूर्ववर्ती रहे होंगे। नये तथ्योंके आधारपर यह कहा जा सकता है कि धनजय भोजके पूर्ववर्ती होंगे और कविराजका समय बारहवी शताब्दीके अन्तिम चरणमें नियोजित किया जा सकता है।

### पाठक द्वारा स्वमतकी पुनरुक्ति

प्रो० मेक्समूलरके उत्तरमें के० बी० पाठकने १९७० में "द जैन पोइम राघवपाण्डवीय ए रिप्लाई टू प्रो० मेक्समूलर" शीर्षक एक और शोधपत्र प्रकाशित किया ( "द जर्नल आव द बाम्बे ब्राच आव द रायल एशियाटिक सोसाइटी जिल्द २१, पृष्ठ १,२,३, बम्बई १९०४ ) उन्होंने अपनी पूर्व विचारधाराको आगे बढाते हुए कहा कि तेरदाल शिलालेखके माघनन्दि सैद्धान्तिक श्रवणवेलगोलके शिलालेख नम्बर ४०में उल्लिखित किये गये हैं। उन्होने यह बताया कि पम्पके पद्य श्रवणबेलगोल शिलालेखमें भी पाये जाते है। श्रुतकीर्ति त्रैविद्य और देवकीर्ति ( मृत्यु शक स० १०८५ ) साथी—समकालीन होना चाहिए। उन्होंने अधोलिखित गणना सम्बन्धी तथ्य हमारे समक्ष प्रस्तुत किये हैं—

१ तेरदाल शिलालेख शक स० १०४५ में श्रुतकीर्ति त्रैविद्यका उल्लेख करता है परन्तु राघव-पाण्डवीयके रचयिताके सन्दर्भमें वह मौन है।

२ अभिनव पम्प शक स० १०६७ में श्रुतकीर्ति त्रैविद्यके काव्यका उल्लेख करता है।

३ श्रवणवेलगोल शिलालेख ( न० ४०, शक स० १०८५ ) अभिनव पम्पके पद्योको श्रुतकीर्ति त्रैविद्यके पद्य रूपमें उल्लेख करता है और श्रुतकीर्तिकी पहचान तेरदाल शिलालेखमें उल्लिखित श्रुतकीर्तिसे करता है।

इन कारणोसे पाठक इस निष्कर्षपर पहुँचे कि श्रुतकीर्तिका ग्रन्थ शक स० १०४५ में लिखा नही गया जब कि शक स० १०६७ और १०८५ के बीच वह एक प्रसिद्ध काव्य माना जाता था। यह भी उल्लेखनीय

है कि पम्प उसे विद्वत्ताका आश्चर्यकारी नमूना मानता है जिससे श्रुतकीर्तिने सुप्रसिद्धि अर्जित की। इन कथनोसे यह अनुमान लगाया जा सकता है कि पम्प केवल एक जैनकाव्यसे परिचित थे और वह था सभी द्वारा प्रशसित राघवपाण्डवीय। पाठकने यह भी देखा कि वर्धमान ( वि० स० ११९७ अथवा शक स० १०६२ ) किस प्रकार अपने गणरत्नमहोदधिमें धनजयके राघवपाण्डवीयका अनेक बार उद्धरण देते हैं और किस प्रकार चालुक्य नृपति जगदेवमल्ल द्वितीय ( शक स० १०६-७२ (१) का समकालीन दुर्गासिंह यह कहता है कि धनजय राघवपाण्डवीयकी रचनासे बृहस्पति हो गये। यह कथन श्रुतकीर्तिके ग्रन्थके सन्दर्भमें होना चाहिए जिनका समय शक स० १०४५ सिद्ध है। ऐसी कल्पना निरर्थक सिद्ध होगी कि अल्प समयमें शक स० १०४५ और १०६२ के बीच समान शीर्षक वाले द्वयर्थक काव्य दिगम्बर जैन सम्प्रदायके दो कवियोंने रचे होंगे। यदि ऐसा होता तो श्रुतकीर्तिका ग्रन्थ शक स० १०६० में विद्वत्ता की आश्चर्यकारी कृतिके रूपमें माना जाना समाप्त हो जाता। अतएव यह स्पष्ट है कि धनजय श्रुतकीर्तिका द्वितीय नाम था और उनके ग्रन्थका रचनाकाल शक स० १०४५ से १०६२ के बीच निर्धारित किया जा सकता है।

## पाठकके मतकी दुर्बलताएँ

यह स्वीकार कर लिया गया है, जैसा हमने अभी देखा, कि तेरदाल, कोल्हापुर और श्रवण-बेलगोल शिलालेखोमें उल्लिखित श्रुतकीर्ति वही हैं जिन्हें पम्पने उद्धृत किया है। पम्पने और तेरदाल शिलालेख ( शक स० १०४५-११२३ ई० ) ने उन्हें व्रती कहा है। परन्तु कोल्हापुर शिलालेखमें उन्हें ११३५ ई० के आचार्यके रूपमें उल्लिखित किया गया है। पम्पने राघव-पाण्डवीयको उनसे सम्बन्धित माना है। विद्वानोंके बीच उसे आश्चर्यजनक इसलिए नही स्वीकार किया गया था कि वह द्वयर्थक काव्य है बल्कि इसलिए कि वह गत-प्रत्यागत प्रकारका था। पाठकने कुछ तथ्यहीन तर्क प्रस्तुत किये हैं, परन्तु उन्होने 'धनजयका दूसरा नाम श्रुतकीर्ति है' यह सिद्ध करनेके लिए कोई प्रमाण नही दिया। अतएव वह स्वीकार्य नही। यह उक्त तथ्योंसे स्पष्ट है कि भोज धनजय और उनके द्विसन्धानसे परिचित था। वह और उनका ग्रन्थ स्पष्टत श्रुत-कीर्ति और उनके राघवपाण्डवीयसे भिन्न है, परन्तु राघवपाण्डवीय प्रकाशमें नही आया है। हाँ, कविराज कृत राघवपाण्डवीय अवश्य प्रसिद्ध है, पर इन दोनोंसे वह भिन्न है।

## धनंजय पर राघवाचारियरके विचार

एस० ई० व्ही० वीर राघवाचारियरका निघण्टुक धनजयका काल The date of Nighan tuka Dhananjaya शीर्षक एक लेख जर्नल आव द आन्ध्र हिस्टोरिकल रिसर्च सोसायटी, भाग २, नवर २, पृष्ठ १८१-८४, राजमुद्री, १९२७ में प्रकाशित हुआ था। उनका उद्देश्य द्विसन्धान महाकाव्य अथवा राघव पाण्डवीय और धनजय निघण्टु अथवा नाममालाके रचयिता धनजयका काल निर्णय करना था।

सुबन्धु और बाणमें श्लेष काव्य रचनेका एक विशेष गुण प्रसिद्ध है, परन्तु उनमें कोई भी द्वयर्थी कवि नही अर्थात् किसीने भी ऐसा काव्य नही रचा जो दो कथाओं अथवा सिद्धान्तोको लिए हुए समानान्तर रूपसे समूचे काव्यमें दो व्याख्याओंको उपस्थित कर सके। राघवपाण्डवीयके रचयिता कविराज ( ६५०-७२५ ई० ) द्वयर्थी प्रबन्ध लिखने में पूर्ण दक्ष हैं। निघटुक धनजय, जो द्विसन्धान काव्यके समकक्ष है, भी उनके इस गुणको पुष्टि करता है। दशरूपककार धनजयसे वे भिन्न हैं। निघटुक धनजयकार राजशेखर ( ८८०-९२० ई० ) और जैन ( श्रीदेवी और वासुदेवके पुत्र, देखिए द्विसन्धानकाव्य १८, १४६ ) से पूर्ववर्ती हैं जब कि ब्राह्मण कुलीन ( विष्णुके पुत्र और मुजका दरबारी कवि ) दशरूपककार धनजय राजशेखरका उत्तरवर्ती है। 'प्रमाणमकलकस्य' पद्यके अतिरिक्त दो अन्य अधोलिखित पद्य ( निघटु २४९-५० ) भी उद्धृत मिलते हैं ( नाममालाके ज्ञानपीठ सस्करणमें अनुपलब्ध )—

जाते जगति वाल्मीकौ शब्द कविरिति स्मृत ।
कवी इति ततो व्यासे कवयश्चेति दण्डिनि ॥
कवय कवयश्चेति बहुत्व दूरमागतम् ।
विनिवृत्त चिरादेतत्कली जाते धनजये ॥

इन श्लोकोंसे वीर राघवाचारियरने यह अनुमान लगाया है "कि दण्डी ( ६०० ई० के बाद नही ) और धनजयके बीच पर्याप्त अन्तर रहा है।" यह अन्तर ६०० और ८०० ई० के मध्य रखा जा सकता है।

कविराज वामन ( ८वी शती ) की काव्यालकार वृत्तिमें उल्लिखित है। उनका समय सुबन्धु और बाणभट्ट (५९०-६५० ई०) के बाद ठहरता है जिनका उल्लेख कविराजने वक्रोक्तिमें दक्ष कविके रूपमें किया है। द्विसन्धान कलापूर्ण है और ऐसा होने पर यदि कविराज धनजय अथवा उनके द्विसन्धानसे परिचित होता तो निश्चय ही वे उन्हें भी यहां ( राघवपाण्डवीय, १ ४१ ) सम्मिलित कर लेते। धनजयका द्विसन्धान काव्यत्व प्रदर्शनकी भव्यता लिये हुए है। वह कविराजके राघवपाण्डवीयसे किसी भी प्रकार हीन नही, सम्भवत ( अथवा निश्चित ही ) उच्च श्रेणीका ही बैठे। धनजयने पूर्ववर्ती कवियोंका उल्लेख नहीं किया, अतएव कविराजका उल्लेख नहीं किया होगा, अथवा यह भी कहा जा सकता है कि धनजय कविराज अथवा उनके काव्यसे अपरिचित रहे हो। इसका कारण उपेक्षा अथवा समयका अन्तराल हो सकता है। अतएव कविराजका समय ६५०-७२५ और निघण्टुक धनजयका समय ७५०-८०० ई० नियोजित किया जा सकता है।

## राघवाचारियरके मतकी समीक्षा

राघवाचारियर जब कभी निषेधात्मक प्रमाणोंका उपयोग करते हैं। यह उल्लेखनीय है कि जल्हण ( १२५७ ई० ) ने राजशेखर ( ९०० ई० ) के नाम पर धनजयके पद्यको उद्धृत किया है। इसके बाद कविराज अपने राघवपाण्डवीय ( १ १८ ) में स्पष्ट धार ( ९७३-९५ ई० ) के मुजका उल्लेख करते हैं और अपने आश्रयदाता कदम्बवशीय कामराज ( १ १३ ) के विषय में पर्याप्त कहते हैं। यह समझमें नही आता वीर राघवचारियरने इन तथ्योंकी उपेक्षा क्यो की। कविराजका कालनिर्णय करनेके लिए उनका समय आधार रूपमें स्वीकार नहीं किया जा सकता।

## वेंकटसुब्वियका न और विचार

वेंकट सुब्बिय 'दी आथर्स आव दी राघवपाण्डवीय एण्ड गद्यचिन्तामणि' नामक शोधपत्र ( जर्नल आफ द वी० वी० एस० सीरीज न्यु सीरीज ३, व २, १९२७, पृ० १३४ ) में पाठकके निष्कर्षका विरोध करते हैं (१) तेरदाल शिलालेखके श्रुतकीर्ति राघवपाण्डवीयके कर्ताके रूपमें पम्परामायणमें उल्लिखित श्रुतकीर्तिसे अभिन्न होना चाहिए (२) श्रुतकीर्ति कविका मूल नाम था और धनजय मात्र सक्षिप्त नाम था, और (३) वह तथ्य अभिनव पम्प जानते थे जिन्होंने उनका उल्लेख उनके वास्तविक नाम रामायणसे किया है

वी० सुब्वियके अनुसार अभिनव पम्पकी रामायणका रचनाकाल ११०० ई० के ई० के पूर्व नही हो सकता। अतएव श्रुतकीर्तिका राघवपाण्डवीय १०४२ ई० के पूर्व लिखा उन्होंने आर० नरसिंहाचार्यके मतका उल्लेख किया है कि "श्रुतकीर्तिकी रचनाका वर्णन जो पम्पकी में किया गया है, गत प्रत्यागत काव्य प्रकारका है, अर्थात् ऐसा काव्य जिसके एक ओर पढ़नेसे .. और दूसरी ओर पढनेसे पाण्डुकथा निकलती है, यह धनजयके द्विसन्धान काव्यमें लागू नहीं होता। यहाँ यद्यपि एक ही पद्यमें राम और पाण्डुकी कथा शब्द-चमत्कृति दिखाते हुए कही गयी है। फिर भी उसे गतप्रत्यागत काव्य नही कहा जा सकता अतएव धनजयका राघवपाण्डवीय व श्रुतकीर्तिका अभिन्न नहीं और इसलिए धनजय और श्रुतकीर्ति एक नहीं कहे जा सकते।

वादिराज द्वारा पार्श्वनाथ चरित ( समाप्तिकाल बुधवार, २७ दिसम्बर १०२५ पूर्वकवि सुब्वियके अनुसार वादिराजके पूर्ववर्ती रहे होंगे। अतएव अधिक सम्भावित यही पाण्डवीयके रचयिता धनजय वादिराजके पूर्ववर्ती थे। श्रवणबेलगोल शिलालेख न० ५४ ( आचार्य परम्परामें मतिसागरके पश्चात् हेमसेन ( ९८५ ई० ) का नाम आता है। इन्हींका दूसरा

